प्रत्येक अक्षर के साथ पुनरावृत्ति के द्वारा पृच्छक के सकाम प्रश्नों के ज्ञान एवं उनके शुभाशुभों एवं कार्यसिद्धियों का वर्णन।

**विशेष ज्ञातव्य**—हस्तलेख पूर्ण है। लिपिकाल संवत् १६११, एवं लिपिकार विहारी हैं। कुल श्लोक संख्या ६८ है। यह जैन ग्रंथ है। विशेष वृत उपलब्ध नहीं। दे० सं० सं० २८६ विषयक्रम सं० ६।

**करण कुतूहल** : आधार—देशीकागज, लिपि—देवनागरी, आकार—२३ × ९·३ से० मी०, अपूर्ण, पत्र सं०—१६, पंक्ति—(प्रतिपृष्ठ ९), अक्षर (प्रतिपंक्ति) २६, परिमाण (अनुष्टुप् में) ७४८८, प्राचीन, प्राप्तिसाधन—दान; सं० सं०—६४६४, क्र० सं० ३७।

**आदि**—॥ ॐ नमः श्री सूर्याय ॥ गणेशं शिरं पद्म जन्माकृतेशान् ग्रहान् भास्करो भास्करो भास्करादींश्च नत्वा ॥ लघु प्रक्रियं प्रस्फुटं खेट कर्म प्रवक्ष्याम्यथ ब्रह्म सिद्धान्त तुल्यं ॥१। शकः पंच दिक् चंद्रहीनो ११०५र्क निघ्नो १२ मधोर्याति मासान्वितोधो द्विनिघ्नात् रसांगान्विता ६६ स्वाचरबाकाशहीनात् ९००शरांगै ६५ रवाप्ताधिमा-सैर्युगूर्द्ध्वः ॥२॥

**अंत**—आसीत्सज्जनधाम्नि विजूल विडेशांडिल्यगोत्रो द्विजः श्रौतस्मार्त्त विचार सार चरतुरः सौजन्य रत्नाकरः । ज्योतिर्वित्तिलको महेश्वर इति क्षातः क्षितौ स्वैर्गुणैस्तत्सूनुः करणं कुतूहलमिदं चक्रेकविर्भास्करः ॥ करणं कुतूहलं समाप्तं ॥ ॥ संवत् १६६२ वर्षे शाके १५२७ प्रवर्तमाने भाद्रपाद शुदि नवम्यां रवौ लिखितमिदं माधव सुत परमानंदेन स्वार्थं परार्थं च ॥ ॥

**विषय**—(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)-ग्रहों की गणना की सुगम रीति का दिग्दर्शन।

**विशेष ज्ञातव्य**—१६ पत्रों के प्रस्तुत हस्तलेख में पत्र-सं० ८' और १७ अप्राप्त हैं। ग्रंथकार भास्कराचार्य तथा लिपिकार माधवसुत श्री परमानंद हैं। लिपिकाल संवत् १६६२ है। लिपिकाल के अत्यंत प्राचीन होने से ग्रंथ महत्वपूर्ण है। दे० सं० सं० ६४६४ विषयक्रम सं० ३७।

**चक्ररत्नावली** : आधार—देशी कागज, लिपि—देवनागरी, आकार—२८·५ × १२·५ से० मी०, पूर्ण, पत्र संख्या ४, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ) १०, अक्षर (प्रतिपंक्ति) ५३, परिमाण (अनुष्टुप् में) १३३, प्राचीन, प्राप्तिसाधन—दान, सं० सं० ४२६७ क्र० सं० १५०।

**आदि**—॥श्री गणेशाय नमः॥ प्रणम्य परदेवतामखिललोकसंजीवन प्रकाश संभवप्रभवनाश गुप्ति क्षमं ॥ स्वरोदय महोदधोर्विरचयामि संक्षेपतो हिताय पृथिवींभुजां विजय-चक्ररत्नावलीं ॥ १ ॥ द्वंद्वे कोटे चातुरंगेकवौ वा युद्धे राज्ञांवर्ण वीर्याज्जयः स्यात् ॥ यस्मात्तस्मादुच्यते वर्णगादौ वीर्य्यं पश्चाच्चक्रभूयंत्रवीर्यं ॥ २ ॥

**अंत**—आसीद्वृद्धवरे पुरे सुशासनवरे षट्कर्म्म धम्मान्विते स्तत्वज्ञानभिवारितारिनिचयः श्रीमन्मुकुंदः सुधीः ॥ तत्पुत्रः परमात्मचिंतनपरः श्रीवासुदेवाह्वयश्चक्रे भूमिभृतां हिताय रुचिरा स चक्र रत्नावलीं ॥ ७० ॥ इति श्री वासुदेव कृता चक्ररत्नावली समाप्ता ॥ संवत १७१९ समये जेष्ट सुदि एकादश्यां रविवासरे लिपितं जगजीवन ब्रह्मचारिणा ॥

**विषय** ( पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक )--ज्योतिषविज्ञान की चक्रीय प्रणाली के द्वारा राजाओं के विजयप्रयाण योगों का वर्णन ।

**विशेष ज्ञातव्य**--प्रस्तुत हस्तलेख ४ पत्रों में आद्यंत पूर्ण है । रचनाकार श्री वासुदेव एवं लिपिकार श्री जगजीवन ब्रह्मचारी हैं। लिपिकाल सं० १७१६ होने से ग्रंथ प्राचीन एवं महत्वपूर्ण है। दे० सं० सं० ४२६७, विषयक्रम सं० १५० ।

**जन्म समुद्र वृत्ति :** आधार देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–३२.५ × १६·४ से० मी० अपूर्ण, पत्र सं०–२८, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ) १ , अक्षर (प्रतिपंक्ति)–५८, परिमाण (अनुष्टुप् में)–११३, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान; सं० सं० ६७१, क्र० सं० १६२ ।

**आदि**– ''रणौ चतुर्थदशमौ उरू पंचम नवमौ जानुनी षष्टाष्टमौ जंघे सप्तमं पादद्वयं चिंत्यं क्रमाक्रमेणाद्रे; कारण वशादस्य वालस्य तान्यंगानि दक्षिणानि वामानि च ज्ञातव्यानि अर्थवशाद्यत्र पत्रपत्रांगे दीर्घराशिस्तत्पति भवेत्तदंगदीर्घन्तस्य अथ यत्रांगे ह्रस्वराशिस्तत्पतिश्च तदंग ह्रस्वं अथ यत्रांगेह्रस्व राशिदीर्घपतिश्चाथवा विपरीते सति मध्यमांगंवाच्यं ह्रस्वंचद्वाह्यश्चत्वारसिंहावादीर्घमंगगा ये त्वन्ये राशयोमध्यंप्राहुर्वर्ग्ण स्ववर्णतः इति ह्रस्व दीर्घ मध्यराशि स्वरूपमुक्तं ।

**अंत**–युग्मं श्री मद्विक्रमवत्सराविनयनाद्येदेव वर्षेतपोमासे शुद्ध चतुर्दशी शनि दिने व पावनी पट्टने चैत्येकारि कुमारपाल नृपतेर्वृत्तिच काशहृदोपाध्यायोनरचंद्रइंद्र नृप संपर्यायरूपामिमाम् २४ इति श्रीकाशहृदगछीया श्री सिंह सूरि शिष्यश्चेतावर श्री नरचंद्रोपाध्याय कृतायां वृत्ति वेडायां संज्ञायां जन्म समुद्र प्रश्न शतसर हारारायां जन्म समुद्र वृत्तौ अष्टम कल्लोले नाभसादियोग दीक्षावस्था प्रयोग लक्षणोनामाष्टमः कल्लोलः समाप्तोयं ग्रंथः शुभसंवत्सरे १८४१ शके १७०६ श्रावण शुक्लेकादशी बुधेऽलेखि पुस्तकमिदं द्विनाल्हादेन स्वार्थपरार्थं च ।

**विषय** (पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)--जन्म-प्रत्यय-लक्षण, राजादि विभिन्न योगों की व्याख्या एवं स्त्री-जातक तथा ग्रहों के शुभाशुभादि का निर्णय ।

**विशेष ज्ञातव्य**–ज्योतिष विषयक प्रस्तुत हस्तलेख अपूर्ण है । प्रारभ का प्रथम पत्र अप्राप्त है । ग्रंथकार नरचन्द्रोपाध्याय हैं । लिपिकाल संवत १८४१ है। अन्य विवरण उपलब्ध नहीं। दे० सं० सं० ६७१ विषयक्रम सं० १६२ ।

जातक कर्म पद्धति: आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–२४ × १० से० अपूर्ण, पत्र सं०–६६, पंक्ति–(प्रतिपृष्ठ)–११, अक्षर (प्रतिपंक्ति)–३६, परिमाण (अनुष्टुप् में)–१२६, प्राचीन, प्राप्तिसाधन-दान, सं० सं० ४४१ क्र० सं० १६७ ।

**आदि**–श्री गणेशाय नमः ।। नत्वा तां श्रुतिदेवतांत्रिसमज्ञानोद्गतेः कारणं तत्पादाम्बुरुह प्रसादविकसद्बोधोबुधः श्रीपतिः ।। शिष्यप्रार्थनया विचार्य सकलान्होरागमार्थान्-मुहुर्वक्ष्ये जातककर्मपद्धतिमहं होराविदांप्रीतये ।। १ ।। व्याख्या ।। अहं श्रीपतिः श्रीपति भट्टनामाआचार्यः शिष्य प्रार्थनया जातककर्म पद्धतिं वक्ष्ये जातस्येदं जातकं जातस्य बालकस्य जन्मान्तरार्जित सदसत्कर्मजनित शुभाशुभ फल निरूपकं शास्त्रं जातकमित्युच्यते । जातकशास्त्रे यानि कर्माणि गणितक्रियास्तेषां पद्धतिं मार्गं क्रमेणनिरूपणमित्यर्थः ।

**अंत**–अथ ग्रंथ समाप्तौ अलंकारमाह ।। नन्दिग्रामे केशवो विप्र वर्यो योऽभूद्धोराशास्त्र संघं विलोक्य ।। तेनोक्तेयंपद्धतिर्जातकीया चत्वारिंशवृत्तवद्धा सुबोधा ।। ४१ ।। नन्दिग्रामे केशवनामायोविप्रवर्या विप्रश्रेष्ठो बभूव । ... इति श्री दिवाकर दैवज्ञात्मज विश्वनाथ दैवज्ञ विरचिते केशव दैवज्ञ विरचिते पद्धत्युदाहरणेअन्तर्दशाध्यायोदाहरणं समाप्तम् ।। गोलग्रामनिवासिभू सुरमणिर्गोदावरी प्राङ्गणे दैवज्ञेषु दिवाकराह्वयमहाज्योतिर्विदासीद्‌बुधः । तत्पुत्रोत्तमविश्वनाथरचितं तत्पूर्णमासीज्जनुः केशव्यागणितं मुबुद्धिभणितं ज्योतिर्विदां सम्मतम् ।। गगन वेद शरेन्दु १५४० मिते शके नभसिशुक्ल बुधे नग कृत्तिथै ।। १ ।। गणपथेहि कृतं सुखदं सतां विततपारमगाद्धरसत्पुरे ।। २ ।। विश्वनाथ रचिता विवृतिर्या साददातु खलुसिद्धिमशेषाम् । विश्वनाथ पदयोर्विनिवेदात्सिद्धिदाभवतु साऽभिविमुक्ते ।। ३ ।। पठिता विधि संयुक्ता गुरुदिष्टेन वर्त्मना ।। सिद्धिदा सर्वकार्याणां कामधेनुरिवापरा ।। ४ ।। इति केशव पद्धतिः सोदाहरण समाप्ता । नव शिखि वसु चंद्रैः १८३९ सम्मिते विक्रमस्य गतवति शरदांवैवृन्दकेवान्धवेशे ।। इष सित हरि १२ तिथ्यां शुक्रवारे प्यजीते समलिखदधिरीवं श्री भवानी प्रसादः ।। १ ।।

**विषय**–(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)––मनुष्य के जन्मान्तरार्जित कर्मों के सदसद्धर्म का ज्योतिश्शास्त्रीय निरूपण विशेषतः गणित की पद्धति से ग्रहों के भुक्त भोग्यादि विषयों की व्याख्या ।

**विशेष ज्ञातव्य**–प्रस्तुत हस्तलेख के आदि और अंत सुरक्षित हैं । बीच के कई पत्र अनुपस्थित हैं । कई पत्रों की पुनरावृत्ति हुई है । लिपिकाल सं० १८३९ एवं रचनाकाल संवत् १५४० है । रचनाकाल के अत्यंत प्राचीन होने के कारण ग्रंथ काफी महत्वपूर्ण है । श्रीपति के ग्रंथ पर यह केशव दैवज्ञ की केवल टीका है । इसके लिपिकार श्री भवानीप्रसाद हैं । दे० सं० सं० ४६१, विषयक्रम संख्या १६७ ।

ताजिक नीलकंठी (उत्तरार्ध) : आधार–देशी कागज, लिपि–देव नागरी, आकार–२४·५ × १०·१ से०, पूर्ण, पत्र सं०–७४, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ)–१२, अक्षर (प्रतिपंक्ति)–३१, परिमाण (अनुष्टुप् में)–१७२१, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान, सं० सं०–१४६, क्र० सं० २६६ ।

**आदि**––श्री गणेशाय नमः ।। चंडी कुण्डलमाकलय्य कुतुकाद्दण्डाभशुंडाग्रगंकृत्वा ताण्डव डम्बरे पशुपतेः खेलन् खलूच्छृंखलम् ।। चण्डांशोरिवमण्डलं तदपरं संदर्शयन्नम्बरे हेरम्बोजगदम्बिकां विहसयन् वः श्रेयसे गर्जनाम् ।।१।। दिवाकरोनाम बभूव विद्वान् दिवाकराभोगणितेषुचान्यः ।। स्वकल्पितैर्येन निबन्ध वृन्दै बद्धं जगत् दर्शित विश्वरूपम् ।।२।। तस्यात्मजाः पञ्चसमावभूवुः पञ्चेन्द्र कल्पागणिता गमेषु ।। पञ्चाननावादि गजेन्द्र भेदे पञ्चाग्निकल्पा द्विजकर्मणा च ।।३।। अजनिष्ठ कृष्णनामा ज्येष्ठस्तेषां कनिष्ठानां । विद्यानवद्यवाचां प्राचांवेत्ताजगत्‌थातः ।। ४।। × × × आसीद्वेदान्तवेदी स्मृति निगम पटु ग्रामणीगर्वभेत्ता कर्त्ता ग्रन्थान्तराणां फणिपति निगमस्याऽपिवेत्ताऽधिकाशि ।। बक्ता श्री नीलकण्ठात्मज भजनपटुर्नीलकण्ठः स चक्रे, संज्ञा

तन्त्रं दुरुहं सकल शुभ दशादुर्दशाऽऽदर्श भूतम् ।।९।। गोदा तीरस्थगोलाऽभिधपुर वसतिः पार्थ•देशैक भूपा संज्ञा तन्त्रस्य टीकां व्यदधदभिनवी गद्यपद्यानवद्याम् ।। शश्वद्विगोपकृत्यै विशदतर तयादैव विद्विश्वनाथोऽग्रन्थोगग्रन्थि भेत्ता ग्रहग्रणितविदाम-ग्रगण्योऽप्यगर्वः ।।१०।।

••• ••• ••• प्रणम्य हेरम्बमथो दिवाकरं गुरोरनन्तस्य तथा पदाम्बुजम् ।।

श्री नीलकंठो विविनक्ति सूक्तिभिस्तत्ताजिकं सूरिमनः प्रसादकृत् ।।१।।

**अंत**—श्री दिवाकर दैवज्ञात्मज विश्वनाथ दैवज्ञ विरचिते नीलकण्ठज्योर्वित्कृत संज्ञातन्त्रे सहमाध्यायस्य व्याख्योदाहृतिः समाप्ता ।। ।। अकारि विश्वनाथेन संज्ञा तन्त्र प्रकाशिका ।। टीका टीका कृतां कुर्यात्सज्जा लज्जानुबंधनम् ।।१।। चन्द्रबाणशरचन्द्र १५५१ सम्मिते हायने नृपति शालिवाहने ।। मार्गशीर्ष सित पञ्चमी तिथौ विश्व-नाथ विदुषा समापिता ।।२।। यत्पादपद्मं सुर सिद्ध दैत्या अभीष्टसिद्ध्यै प्रणमन्ति नित्यम् ।। तं विघ्नराजं मनसा स्मरामि भक्तप्रियं नागमुखं गणेशम् ।।३।। गोदावरी तटे भाति गोल ग्रामोऽति सुन्दरः ।।

**विषय**—( पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक )—ज्योतिषविज्ञान की फलित एवं गणित विधा का सम्यक् विवेचन । राशि स्वरूप, वर्षफल, ग्रहों के स्वरूप, उनके स्थान एवं दृष्टिफल, ग्रहों के शत्रुमित्र भाव, द्वादश भावोक्त फलों की विवेचना, अयनादि निरूपण की गणितप्रक्रिया, तथा कार्यसिद्धर्थ शुभाशुभ निर्णयों जैसी उपयोगी चीजों की संक्षिप्त परंतु सुलझी हुयी व्याख्या ।

**विशेष ज्ञातव्य**—प्रस्तुत रचना की प्रति पूर्ण है । बहुचर्चित एवं प्रशंसित 'ताजिक नीलकंठी' का यह उत्तरार्ध है । लिपिकाल अत्यंत प्राचीन होने से ग्रंथ और महत्वपूर्ण हो गया है । बीच के पृष्टों की लिखावट कुछ धुँधली पड़ गई है। ग्रंथ पर प्रसिद्ध टीकाकार विश्वनाथ की 'संज्ञातन्त्रप्रकाशिका' नामक टीका भी उपलब्ध है। दे० संग्रह सं० १४९, विषय क्रम सं० २९६ ।

त्रिविक्रम शतम्: आधार—देशी कागज, लिपि—देव नागरी, आकार—२६.८ × १०.७ से, पूर्ण, पत्र सं०—५, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )—१२, अक्षर ( प्रति पंक्ति ) ३९, परिमाण—(अनुष्टुप् में)—१४६, प्राचीन, प्राप्तिसाधन—दान, सं० सं० २४७, क्र० सं० ३१९।

**आदि**—।। ६० ।। स्वस्त श्री गणेशाय नमः ।। नमस्कृत्य परं ब्रह्म गणकेन्दुस्त्रिविक्रम्ः ।। मुनि प्रणितमषिलं व्यवहारं प्रवक्षिति ।। १ ।।

अथ सिंधु जोग ।। नंदा भद्रा जया रिक्ता पूर्णेतिचपूनपून ।। सूत्रक्षारार्किजीवेषुसिद्धास्यु-तिथिय क्रमात् ।। २ ।।

**अंत**—नारायणस्य तनयो ज्ञातल्लानुजोद्विजः ।। त्रिविक्रमः सतैश्लोकैर्व्यवहार समं व्यधात् ।। १०० ।। किंचित्कलजुगे जाते ब्रूते ब्रह्म त्रिविक्रमं ।। तव जिह्वापसंस्थाने शास्त्रमतन्मयाकृतं ।। १०१ ।। इति श्री त्रीविक्रमाचार्य विरचितं त्रिविक्रसतं संपूर्ण ।। संवत् ।। १८३७ ।। शाके ।। १७०२ ।। तत्र वर्षे । मासोतंमासे । कातिग मासे । कृष्ण पक्षे । सूभ तिथौ ।। चतुर्दस्यंम्यायां ।। १४ ।। गुरुदिने ।। लिषतं जोतगराय ।। ।।

विषय—( पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक )—नित्यप्रति व्यवहारोपयोगी नक्षत्रों एवं तिथियों आदि का ज्योतिषशास्त्रीय विवेचन।

विशेष ज्ञातव्य—प्रस्तुत १०० श्लोकों का हस्तलेख पूर्ण है। रचयिता त्रिविक्रम हैं। लिपिकाल संवत् १८३७ तथा लिपिकार जोतगराय है। अन्य विवरण उपलब्ध नहीं। दे० सं० सं० २४७, विषय क्रम सं० ३१९

प्रश्न प्रकाश : आधार—देशी कागज, लिपि—देवनागरी आकार—१३ × ८·६ से०, पूर्ण, पत्र सं०—१२, पंक्ति ( प्रतिपृष्ठ ) ८, अक्षर (प्रतिपंक्ति) २६, परिमाण (अनुष्टुप् में ) १५६, प्राचीन, प्राप्तिसाधन—दान; सं० सं० १८३, क्र० सं० ४३९।

आदि—श्री गणेशाय नमः ।। सभा प्रश्नों न वक्तव्यः कुटिलानां तथा निशि ।। नापराह्नेत्व-विश्वस्यत्त्वरितं न वदेत कदा ।। १ ।। फलपुष्पयुतोजोहि दैवज्ञं परिपृछति ।। तस्यैव कथयत्प्रश्नं सत्यं भवति नान्यथा ।। सत्यं सत्यं पुनः सत्यं सत्यं मुधृत्त्यवचउच्यत्ते ।। वेदाच्छास्त्रं परं नास्ति प्रश्नाज्योतिषमुच्यते ।। ३ ।।

अंत—वर्ष द्रष्ट्गुणतैर्भागो १०० शेषेपूर्वोक्तमेवच ।। एवं कालस्य विज्ञानं मया सम्यक् प्रकीर्तितः ।। २५ ।। परिक्षिताय शिष्याय देवं वत्सरवासिने ।। तेन नो कुप्यते वाचां देवी सत्या प्रवर्तते ।। २६ ।। इति श्री ज्योतिश्शास्त्रे सारे प्रश्नशास्त्रे प्रश्नप्रकाश ग्रंथ : समाप्त ।। अयं भावः प्रश्नवर्णांक मात्रांकानपूर्वोक्त चक्रोक्तनेकीकृत्य चतुर्भि-र्भजेत एकं १ द्वि २ त्रि ३ चतु : शून्य शेषानि क्रमेण दिन १ पक्ष २ तथा ३ वर्ष भवति निश्चितम् ।। ततस्तदनंतरम्निश्चित्य संज्ञाज्ञानार्थमुपायः अथ मूलम् ।।····

विषय—( पूर्ण विवरण सहित प्रारंभ से अंत तक )—
विभिन्न प्रकार के अभीष्टों की सिद्धि के लिये पृच्छक के प्रश्नाक्षरों एवं तत्कालीन तिथि, वार, नक्षत्रादि के योगों के द्वारा गुणाभाग की गणितीय विधि से शुभाशुभ का निर्णय।

विशेष ज्ञातव्य—हस्तलेख पूर्ण है। पत्र अत्यन्त जीर्ण हैं। पुस्तक आद्यन्त शिव-पार्वती—संवाद के रूप में है। लिपिकाल एवं लिपिकार के नाम अनुपलब्ध हैं। दे० सं० सं १८३, विषय क्रम सं० ४३९।

प्रश्न भैरव—आधार-देशी कागज, लिपि—देवनागरी, अपूर्ण, पत्र संख्या—२१, पंक्ति ( प्रति-पृष्ठ ) ११, अक्षर ( प्रतिपंक्ति ) ३८, परिमाण (अनुष्टुप् में)—५४६, प्राचीन प्राप्तिसाधन दान। सं० सं०—४४३

आदि—श्री गणेशाय नमः ।। नीरोद्धभमियविवर्द्धितभानुभालं सर्वस्व भक्त जन विघ्नसमूह कालं। विश्वंभराधरपतेर्दुहितु : वालं वंदे विनायकमहं गुपितेन्द्रजालं।। नरवाग्रैः सदावादयंती स तानैः : स्वरैः पङ्क्काद्यैयुतां तां तांच तंत्री। प्रवृद्धि मतेर्मेसदादेववंद्या सरोजासना वुद्धदेवी करोतु ।। २ ।। समस्तान् शिशून्संविलोक्याल्पवुद्धीन् ब्रुवेयेन पूर्वेप्रबंधे नरेशे ।। अतो भैरवश्यात्मजो वाच्मसम्यक् सतां संमुदे प्रस्फुटं प्रश्नवंधां ।।३।। अशक्यस्तरितुं वालैः प्रश्ननीरधि निर्णयः ।। गंगाधरो गुरुं नत्वा करोति प्रश्न भैरवं ।। ४ ।।

**अंत**—इति श्री भैरवदैवाज्ञात्मज गंगाधर दैवज्ञ विरचितः प्रश्नभैरवः समाप्ताः ॥ तर्कौघ-सांख्यमीमांसापातंजलि जलाशयः । शिरव्यौघमोह सांत्यर्थ येन वैचुतलकीकृतः ॥३४॥ स श्री कृष्णो द्विजाग्ररायो गोविंद तनयः किल । पृथिव्यां मनितोभूपैः सर्वोत्कर्षेण तिष्टति । १३५ । युग्मं ॥ तत्सूनुर्भैरवोनाम तथैव पृथिवी तले । भूपमंत्री जनैर्नित्यं सेव्यते सुजनैस्तथा ॥ ३६ ॥ आशीत्पुत्रत्रयंतस्यतदा द्योगिर्धरः स्मृतः । ततो गंगाधरो-मानतोगोविंद संज्ञकः ॥ ३७ ॥ तेषां मध्ये स्वबुध्याच वांतातपाद प्रभावतः ॥ प्रश्नचंडेश्वरं दृष्ट्वा प्रश्नवैश्नवमादृतः । १८ । अन्यान्यप निबंधाश्च स्वगुरोरुप-देशतः । गंगाधरः स्वपद्यैश्चचत्रेऽसौ प्रश्न भैरवं ॥ ३९ ॥ विश्वंभराशुगशरभू ˙ ˙ ˙ती १५५१ शते । मासे माघा द्वये नूनं समाप्ति सुतरामगात् । ४० । स्वप्ने दृष्टामया देवी तया प्रोक्तं जनाभुवि । पाठंति पाटयिष्यंति विद्यायुः श्रीर्ददाम्यहं । ४१ । सप्त सप्तति तुल्यानि संति प्रकरणानि च । स्वखलकांग पू० मिति श्लोकाः संतिवैं प्रश्ने भैरवे ॥ । प्रश्न भैरवे ग्रथालंकारः समाप्तः ॥ ॥ श्री ॥ शंभवे गुरवे नमः ॥ ॥ श्री रस्तु ॥ ॥ श्री ॥ संवत् १८२० ज्येष्ट १५ पूर्णमा भृगु० समाप्तम् लिषतं नौवत राय । आत्म पठनार्थं । श्रीं रस्तु ॥ ॥

**विषय**—( पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक )—विविध मनोरथों की सिद्धि के लिये किये गये प्रश्नों के समाधानार्थ ज्योतिष शास्त्र के द्वादश भावों में स्थित ग्रहों के शुभाशुभों के द्वारा प्रश्नों के सिद्धि—असिद्धि की व्याख्या; उलूक, काक श्वान आदि जंतुओं के शब्दों एवं अंग-चेष्टाओं के निरीक्षण के द्वारा शकुननिरूपण ।

**विशेष ज्ञातव्य**—हस्तलेख अपूर्ण है । कुल २१ पत्रों में १६ पत्रों तक लगातार प्राप्त है । आगे के पत्रों पर न तो पत्र संस्या ही उद्घृत हैं न उनके श्लोकों का क्रम ही व्यव-स्थित हैं । कुछ पत्र अप्राप्त हैं । इसका रचनाकाल संवत् १५५१ होने से ग्रंथ अत्यन्त प्राचीन है, अतः महत्वपूर्ण है । लिपिकाल संवत् १८२० एवंलिपिकार नौवत राय हैं । ग्रथ के श्लोक अत्यन्त ललित हैं । ग्रंथकर्ता का पुरा इतिवृत्त उपलब्ध है । इस हस्तलेख की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि इसमें वर्णित किये जाने वाले विषय की एक विस्तृत अनुक्रमणिका प्रारंभ में ही दी गई है जो संख्या में ८२ है । अब तक किसी भी हस्तलेख में ऐसी विषयसूची उपलब्ध नहीं । ग्रंथ कर्ता भैरव दैवज्ञ के पुत्र श्री गंगाधर दैवज्ञ हैं । अपने पिता के नाम पर इन्होंने प्रस्तुत पुस्तक का प्रणयन किया है । दे० सं० सं० ४४३, विषय क्रम सं० ४४७ ।

बीजगणित कुट्टक विवरण :—आधार—देशी कागज, लिपि—देवनागरी, आकार—२५˙८ × १०˙६ से० मी०, पूर्ण, पत्र संख्या—२२, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ)—४६, परिमाण (अनुष्टुप् में)—८२५, प्राचीन, प्राप्तिसाधन—दान; सं० सं०—६१३५, क्र०सं० ४६४ ।

**आदि**—॥ श्री गणेशाय नमः ॥ ॥ अथ कुट्टकाध्यायो व्याख्यायते ॥ ॥ तत्रादौ तदारंभ प्रयोजनमाह ॥ ॥ प्रायेण यतः प्रश्नाः कुट्टाकाट्ट तेन शक्यंते ॥ ज्ञातुं वक्ष्यामि ततः कुट्टाकारं सहप्रश्नैः ॥१॥ कुट्टक खार्णधना व्यक्तमध्य माहरण वर्ण भाविनकैः । आचार्यस्तंत्रविदां ज्ञातैर्वर्ग प्रकृत्या च ॥२॥

**अंत**––प्रति सूत्रमयीप्रश्नाः पविनाः सोद्देशकेषु सूत्रेषु ॥ आर्याणां अधिकशतेन कुट्टकोप्टा-दशोध्यायः ॥ ·१॥ अत्र सूत्रार्याः सार्द्धक षष्टिः ॥६१॥ प्रश्नार्याः सार्द्धक चत्वारिं-शत ॥४१॥ इति श्री ब्रह्मगुप्त विरचिते ब्रह्म सिद्धाते बीज गणित कुट्टक विवरण समाप्तं ॥ श्री रस्तु ॥ ······ शके १५३१ सौम्यनाम संवत्सरे ।

**विषय**––(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)–ज्योतिष शास्त्र के गणित सिद्धांत के एक अंश बीजगणितीय कुट्टक का संक्षिप्त विश्लेषण ।

**विशेष ज्ञातव्य**––यह ग्रंथ पूर्ण है । २२ पत्रों में समाप्त प्रस्तुत ग्रंथ के प्रणेता श्री ब्रह्म-गुप्त हैं । रचनाकाल अज्ञात है । लिपि काल शके १५३१ होने से ग्रंथ अत्यंत प्राचीन है, अतः महत्वपूर्ण है । विशेष विवरण उपलब्ध नहीं है । दे० संग्रह संख्या ६ ३५, विषयक्रम सं० ४६४ ।

भास्वती–आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–२८·२ × ११·५ से०, पूर्ण, पत्र संख्या–८, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ) १०, अक्षर (प्रतिपंक्ति) ५०, परिमाण (अनुष्टुप् में)–१२५, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान; सं० सं०–१८८६ क्र० सं० ५५० ।

**आदि**––श्री गुरवे नमः ॥ ॥ नत्वा मुरारेश्चरणारविंदं श्रीमान् शतानंद इव प्रसिद्धः । तां भास्वती शिष्य हितार्थ मादौ शाके विहीने शशिपक्ष रैवकैः १ शाकोनवांद्रीन्दु कृशानु युक्तः ३१७६ कलेर्भवत्यव्दगणस्तुवृत्तः वियन्नभो लोचनवेद हीनः ४२०० शास्त्राब्द पिंडः कथितः स एव ॥२॥ अथ प्रवक्ष्ये मिहिरोपदेशात्तत्सूर्य सिद्धान्त समं समासात् । चंद्राश्वि सून्येंदु १०२१ विहीन शाके शास्त्राब्द पिंडो भवतीहशास्त्रे ॥३॥

**अंत**––इति श्री सूर्य सिद्धान्त मीमांसायां भास्वत्यां शतानंद विरचितायां परिलेखाधिकारः ॥ ॥ संवतु १६९८ वर्षे कार्तिक मासे शुक्लपक्षे तिथौ ४ लिषि कृष्णदासेन । पठनार्थं घनस्यामस्य पुस्तकं भास्वत्यायाः ॥

**विषय**––(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)–प्रसिद्ध ज्योतिषी वराहमिहिर के–सूर्य सिद्धांत के आधार पर विरचित ज्योतिष संबंधी गणित ग्रंथ ।

**विशेष ज्ञातव्य**––८ पत्रों का प्रस्तुत हस्तलेख पूर्ण है । रचनाकार शतानंद हैं । वराहमिहिर के सूर्य-सिद्धांत पर आधारित यह ग्रंथ अत्यंत ख्यातिप्राप्त है । लिपिकाल संवत् १६९८ होने से ग्रंथ अत्यंत प्राचीन है, अतः महत्वपूर्ण है । मलिक मुहम्मद जायसी ने पद्मावत में इसकी चर्चा की है । दे० संग्रह सं० १८८६ विषयक्रम सं० ५५० ।

मुंक्ता पाश केवलिः–आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, पूर्ण, पत्र संख्या–११, पंक्ति प्रति पृष्ठ)–१०, अक्षर (प्रति पंक्ति) २८, परिमाण (अनुष्टुप् में)–१६३, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान, सं० सं० ८०८ क्र० सं० ५६५ ।

**आदि**––श्री गणेशाय नमः भव संसार सिद्ध्यर्थं नत्वा विरजितेन्द्रियं आसावासेधने मुक्ता पाश केवलि कोव्यते ? अनत्तमुक्तयर्थे पराशरैक देशे श्री मणिरथीने उत्पन्नेरेमुनि राजस्तुते श्री मद्राजपदे स्थापितं लोकानाज्ञान प्रकारार्थं अतीतानाग वर्त्तमान परिजानीतार्थ चतुरक्षरपूर्वकं लिख्यते

**अंत**--अथुनातव महद्दुद्वेगोवर्ततेतस्य शांत्यर्थं देवता भक्ति पूजां कुरुनेन सर्वकार्य्य संतोतो भविष्यति १९ इति श्री

**विषय**--(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक) -- यह अवजद केवली के ढंग का प्रश्न ज्योतिष से संबंधित हस्तलेख । 'अ व य द' इन चार अक्षरों को इन्हीं के साथ एक के बाद एक बैठाते हुये, पुनरुक्ति-विधि से एक निश्चित मंत्र-जप के द्वारा प्रश्न-कथन ।

**विशेष ज्ञातव्य**--'अवजद केवली' की तरह एक जैन ग्रंथ है। हस्तलेख पूर्ण है। रचनाकार एवं लिपिकालादि के विवरण अनुपलब्ध हैं। कुल ११ पत्र (१--११) हैं। दे० संग्रह सं० ८०८, विषय क्रम सं० ५९५ ।

**युद्धोपयोगार्थ संग्रह**—आधार-देशी कागज, लिपि-देवनागरी' आकार-२१ × ९·३ से०मी०, पूर्ण, पत्रसंख्या-६, पंक्ति (प्रति पृष्ठ) १६, अक्षर (प्रति पक्ति) ४०, परिमाण (अनुष्टुप् में) २४०, प्राचीन, प्राप्तिसाधन-दान, सं०सं० ६४९२, क्र०सं०७१५

**आदि**--श्री गणेशाय नमः ॥ उमापति विश्वपतिं प्रणम्य समस्त विद्यार्थमिदं स्वभावतः ॥ बाल प्रबोधाय मया भिधीयते युद्धोपयोगार्थ विशेष संग्रहः ॥१॥ आदित्यो जन्म नक्षत्रे यदा भवति तद्दिने ॥ युद्धादि कार्यं कुर्वाणोप्यवश्यं मरणं व्रजत् ॥२॥

**अंत**--हिमालयस्य रेखायां यदा याति हिम द्युतिः ॥ हेलामात्रा जुयेद्यापि सूर्येस्दातुर्वधः स्मृतः ॥१५॥ ॥ इति श्री रुद्र विरचितायां कौशलं समाप्तमिति ॥ ॥ संवत् १६६९ शाके १५३४ भाद्रपद वदि ४ गुरौ अश्विन्यामर्गलपुरेऽलिखित् ॥ शुभं भवतु ॥श्रीः ॥

**विषय**--(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)-युद्धोपयोगी विभिन्न योगों एवं नक्षत्रों का वर्णन । विजयप्राप्तिक्षण का ज्योतिष शास्त्रीय विवेचन ।

**विशेष ज्ञातव्य**--प्रस्तुत हस्तलेख आद्यांत पूर्ण है। ग्रंथकार रुद्र हैं। लिपिकाल संवत् १६६९ होने से ग्रंथ अत्यंत प्राचीन है, अतः महत्वपूर्ण है । दे० संग्रह सं० ६४९२, विषय क्रम सं० ७१५ ।

**व्यवहार वृंद**--आधार-देशी कागज, लिपि-देवनागरी, आकार-२६·३ × १०·७ से० मी०, पूर्ण, पत्रसंख्या-३२, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ) ९, अक्षर (प्रतिपंक्ति) ३९, परिमाण (अनुष्टुप में) ६७१, प्राचीन, प्राप्तिसाधन-दान, सं० सं० ४२६१ ।

**आदि**—श्री कृष्णेश गणेश कार्क प्रमुखान्नत्वा पदाब्जं गुरोर्वक्ष्येहं व्यवहार वृंद मगभृशैला-ब्धिजाते कलौ विप्रैर्वंदित गौडवंशप्रवरोदामोदरोवेदवित् । तत्पुत्रः शुकदेवखर्य-मथुरापुर्जांचसद्दैववित् ॥१॥ यस्य ज्योतिः खेगतं संविभीति सूर्यः सोमो खेट तार्क्ष्य चक्रं । तं वै देवं ज्योतिषं कालमीशं ब्रह्मानंदं विश्वमूर्तिं नमामि ॥२॥

**अंत**--सावत्सरं मासतिथिं च भानिस्यादुगोचरं संस्कृतयो विवाहाः । प्रकीर्ण यात्राविधि वास्तुभेदाः क्रमेण ग्रंथेत्र उदाहृता च ॥२८॥ इति श्रियाद्यं व्यवहार वृंद विलोक्य नाना मुनि प्रोक्त सारं कृतंहि मिश्रेण शुकेन रम्यं वास्तुप्रभेदं च गृह प्रवेशः ॥ इति श्री व्यवहार वृंदे मिश्र शुकदेव विरचिते वास्तुप्रभेदं दशमं । ··· ··· ··· संवत् ॥१७०० । वर्षे बैशाख शुदि द्वितीया सोमवासरे ॥ श्री मथुरामध्ये ॥ लिषितं जटमल गोंड शुभं भवत्

**विषय**—( पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक ) वास्तुप्रकरण, यात्रा विधान, गृह-प्रवेशादि फलित ज्योतिष से संबंधित विषय ।

**विशेष ज्ञातव्य**—प्रस्तुत हस्तलेख पूर्ण है । विभिन्न फलित ज्योतिष ग्रंथों से संग्रह की मधुकरी वृत्ति अपनाई गई है । रचनाकार श्री शुकदेव मिश्र एवं लिपिकार श्री जटमल गोंड हैं । लिपिकाल सं० १७०० होने से ग्रंथ प्राचीन एवं महत्वपूर्ण है । दे० संग्रह सं० ४२६१, विषय क्र० सं० ८८२ ।

षट् पंचाशिका ( सटीक )—आधार—देशी कागज, लिपि—देवनागरी, आकार—२३·७ × ८.८ से० मी०, पूर्ण, पत्रसंख्या ४६, पंक्ति ( प्रतिपृष्ठ ) १०, अक्षर (प्रतिपंक्ति) ४६, परिमाण (अनुष्टुप में)—१७३, प्राचीन, प्राप्तिसाधन—दान; सं० सं०—५२०५ ।

**आदि**—श्री गणेशाय नमः ।। प्रणिपत्यरविं मूर्ध्ना वराहमिहिरात्मजेन पृथुयशसा ।। प्रश्ने कृतार्थ गेहना परार्थमुद्दिस्य पृथुसद्य शसा ।।१।। च्युतिर्विलग्नाद्धिबुकाच्चवृद्धिर्मध्योत्प्रवासोस्तमयान्निवृत्ति : ।। वाच्यं ग्रहैः प्रश्न विलग्नकालाद्गृहं प्रविष्टोहिबुके प्रवासी ।।२।।

**अंत**—भट्टोत्पलेन शिष्यानुकंपयायथालोक्य सर्वशास्त्राणि आद···रा·······।। इति उत्पत सप्तविं० समाप्ता ।। शुभमस्तु ।। संवत् १६३८ समये कार्तिक सुदि १ प्रतिपद सनियासरे भानुकर पुस्तकमिदमलिप्यत्तरहनि नगरे । आत्म पाठार्थ ।।···गज गुण-नृप संज्ञे विक्रमादित्य वर्षे मिहिर तनय पारे शुक्ल उर्ज्जस्यपक्षे ।। अलिषदिदमशेषं पुस्तकं भीमसेनो जलभृदहितसम्मुईस्त्रिस्पृशा याचतस्याम् ।।१।।

**विषय**—(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)—जय-पराजय, शुभाशुभाध्याय, आगमन-विचार, धन-चिन्ता, उच्च-नीचस्थ ग्रह-फल-विवेक तथा अन्य फलित ज्योतिष से सम्बन्धित मिश्रित अध्याय ।

**विशेष ज्ञातव्य**—प्रस्तुत हस्तलेख आद्यन्त पूर्ण है । रचनाकार पृथुयश हैं, तथा सुविख्यात ज्योतिर्विद भट्टोत्पल टीकाकार हैं । लिपिकार भीमसेन तथा लिपिकाल सं० १६-३८ है । ग्रंथ अत्यंत जीर्ण अवस्था में है तथा लिपिकाल के अति प्राचीन होने से यह बहुत महत्वपूर्ण है । दे० संग्रह संख्या ५२०५ विषय क्रम सं० ६५१ ।

स्वप्न चिंतामणि : आधार—देशी कागज, लिपि—देवनागरी, आकार—२०.५ × ८.५ से०, पूर्ण, पत्र सं०—३३, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ)-८ अक्षर (प्रति पंक्ति)-३७, परिमाण (अनुष्टुप् में)-४२६, प्राचीन, प्राप्तिसाधन—दान; सं० सं०—१५७६ ।

**आदि**—। ॐ नमः श्री शारदायै ।। कविभिः करकलितमिवि त्रैलोक्यते सद्यः । आसाद्य यत्प्रसादं सा जयति सरस्वती देवी ।। १ ।। कृतिनिकृतानि बहुधा ग्रंथे द्देशास्वप्नलक्षणा न्यग्रेनेन्यैकस्थानिशुभाशुभानि संक्षेपतो वक्ष्ये । २ । धर्मरतः स्थिरचित्तः श्रुत बगुचरणे जितेंद्रियः सदयः । तस्य प्रार्थितमर्थं सर्वे स्वप्नं प्रसाधयति ।। ३ ।।

**अंत**—···महत्तम दुर्लभराजात्मज जगदेव विरचिते स्वप्नचिंतामणौः स्वप्नाधिकारो द्वितीयः समाप्ता ।। संवत् १५२५ शाके १३६५ विजय संवत्सरे ।। माघ शुद्ध ३ गुरु दिने विदुर नगरे सूरत्तान् माहामदसाध विजय राज्ये । स्वप्नाधाय पुस्तक लिखितं गण

नायक सूत विनायकेन लिखितं परोपकारार्थ ॥ श्री गणेशायनमः । श्री एकवीरार्पण-मस्तु ॥ एवमस्तु ॥

**विषय**––( पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक )–विभिन्न प्रकार के स्वप्न-दर्शन से शुभा-शुभ फल-निर्णय ।

**विशेष ज्ञातव्य**––प्रस्तुत हस्तलेख पूर्ण हैं ग्रंथकार जगदेव हैं । लिपिकाल संवत् १५२५ होने से ग्रंथ की प्राचीनता स्वयं सिद्ध है, अतः यह महत्वपूर्ण है । अन्य विवरण उपलब्ध नहीं । दे० सं० सं० १५७६, विषय क्रम सं० १०४४ ।

(५) तंत्र––कालीतंत्र : आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–२४.५ × १०.से० अपूर्ण पत्र सं०–४, पंक्ति (प्रति पृष्ठ)–४, अक्षर (प्रतिपंक्ति) २१, परिमाण (अनुष्टुप् में) २१, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान; सं० सं०–१२५ ।

**आदि**–– ॥ श्री गणेशाय नमः ॥ कैलाश शिखरारूढं देवं जगद्गुरुं ॥ उवाच पार्वती देवी भैरवं परमेश्वरं ॥ १ ॥ श्री पार्वत्युवाच ॥ देव देव महादेव सृष्टि स्थिति लयात्मक ॥ किंतु ब्रह्ममयंधाम श्रोतुमिछामि तत्वतः ॥ २ ॥ कालिकायां महाविद्यां समस्तभेद-संयुतां ॥ सपर्याभेदसहितां चतुर्वर्गफलप्रदां ॥ ३ ॥

**अंत**––इति व्याप्तं प्रविन्यस्यमूलविद्यां समाचरेत् ॥ १७ ॥ सप्तथाव्यापकं कुर्यात्स्वेन देवी मयो भवेत ॥ व्यापकत्वेन संन्यस्य ततोध्यायेत्परांशिवां ॥ १८ ॥ ध्या····· अपूर्ण

**विषय**––(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)––भगवती कालिका के गूढ़ तत्वों, काली तत्व के रहस्यों तथा मारण मोहनोच्चाटनादि के अनुरूप अंगन्यास, करन्यास का निरूपण । कवित्व के लिये इसका विनियोग किया जाता है ।

**विशेष ज्ञातव्य**––हस्तलेख अपूर्ण है । इसमें समस्त ४ पत्र (१-४) हैं । ध्यान एवं न्यास के बाद महत्वपूर्ण स्तोत्र एवं कवचादि के अंश अप्राप्त हैं । ग्रंथ की अवस्था ठीक है । दे० सं० स० १२५, विषय क्रम सं० ६० ।

कुंड सिद्धि : आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–३३.४ × १० से०मी०, अपूर्ण, पत्र सं०–२३, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ) ८, अक्षर (प्रतिपंक्ति) ३२, परिमाण (अनुष्टुप् में)–३६५, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान, सं० सं०–४२६३ ।

**आदि**—पत्र संख्या १ से १० तक खंडित । मध्यस्तंभ च तुष्टयेत्तु चूडानियमः ॥ यत्यं च रात्रे ॥ सारू दारू भवारूभानुदृढान्कुर्यादृजन्समान् ॥ मंडपार्द्धोछ्रितान्वेद संख्याश्चूडा-न्वितांस्था ॥ (पत्रांक ११ से उद्धृत)) ।

**अंत** ग्रंथकरण प्रसंगमाह ॥ श्री मङ्गल पु··· धिपेनमहितः······ रामेण कुंडाकृतिः ॥ सुभानुवत्सरे मासे भाद्रेपक्ष च कृयोः ॥ त्रयोदस्या दिवाचाह्नि दामोदरः समालिखेत् । शके १४७१ सुभानु संवत्सरे भाद्रमासे कृष्णपक्षे गुरौ त्रयोदशी तिथौ आश्लेषा नक्षत्रे कर्क स्थिते चंद्रे कर्क स्थिते सूर्ये शेषे कुग्रहषु यथा स्वोषुतद्दिवसेनृसींह क्षेत्रे पयोष्णितीरे इदं ग्रंथ दामोदर भेट भट्टेन लिखितं दत्तात्रयस्य सुतः त्र्यंबक भट्ट सरठेन लिखापितं इदं ग्रंथं समाप्त ॥

**विषय**—(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)—कुंड सिद्धि का तांत्रिक विधान।

**विशेष ज्ञातव्य**—प्रस्तुत हस्तलेख अपूर्ण एवं खंडित है। आदि के दस पत्र तथा पत्र-संख्या १६ अनुपलब्ध हैं। रचनाकाल एवं रचनाकार के विवरण अप्राप्त हैं। लिपिकाल संवत् १५०६ (शक १४७१) तथा लिपिकार श्री दमोदर हैं। विशेष विवरण उपलब्ध नहीं है। दे० सं० सं ४२६३, विषय क्रम संख्या ६४।

क्रमदीपिका : आधार—देशी कागज, लिपि—देवनागरी, आकार—२७ × ७·८ से०, पूर्ण, पत्र सं० ५०, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ)—७, अक्षर (प्रतिपंक्ति)—५४, परिमाण (अनुष्टुप् में)—११८१; प्राचीन, प्राप्तिसाधन—दान; सं० सं० ७५५।

**आदि**—श्री गणेशाय नमः ॥ कनांत माया लय कांतमूर्तिः कलक्वणद्वेणु निनादरम्यः ॥ श्रितो हृदि व्याकुलयन्‌स्त्रिलोकीं श्रियेस्तु गोपी जन वल्लभो नः ॥ १ ॥ गुरुचरण सरोरुह द्वयोच्छान्महित रजः कणकान्प्रणम्य मूर्द्धा ॥ गदित मिह विविच्य नारदाद्यैर्गजनविधिं कथयामिशार्ङ्गपाणेः ॥ २ ॥ क्षिति सुर नृप विट् तुरीय जानां मुनि वनवासि गृहस्थ वर्णिनांच ॥ जपहुत यजनादिभिर्मनूनाफलतिहि कश्चन कस्यचित्कथं नत् ॥ ३ ॥ सर्वेषु वर्णेषु तथाश्रमेषु नारीषु नानाह्वय जन्ममेषु ॥ दाता फलानामभिवांछितानांद्रागेव गोपालक मंत्र एषः ॥ ४ ॥

**अंत**—न्यास जप होम पूजा तर्पण मंत्राभिषेक विनियोगानां दीपिकयेव मयोद्भासते कृष्ण मंत्रगण कथितानां ॥ संशयतिमिरच्छिदुरासैया क्रमदीपिका करेणमहद्भिः। करदीपि केवधार्यासस्नेहमहन्निशं सुखावाप्त्यै ॥ · · · · · · इति श्री केशवाचार्य विरचितायां क्रमदीपिकायामष्टमः पटलः ॥ संवत् १६३८ समये श्रावण सुदि १३ शनौ लिखितमिदं पुस्तकं स्वार्थं गोपालेन तृपाठिना काश्यां ॥ शुभमस्तु ॥

**विषय**—(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)—श्री कृष्ण के मंत्र-गणों के न्यास, जप, होम, पूजा, तर्पण, मंत्राभिषेक, विनियोगादि की व्याख्या, कृष्णस्तुति।

**विशेष ज्ञातव्य**—प्रस्तुत हस्तलेख पूर्ण है। प्रत्येक अध्याय एवं विषय के अंत को पटल शब्द से सूचित करने तथा तंत्र ग्रंथोचित मंत्र, न्यास, विनियोगादि संग्रह प्रक्रियानुसार भागवतादि वैष्णव ग्रंथों से मंत्र—स्तोत्रादि संग्रह किये रहने के कारण यह एक वैष्णव—तंत्र—ग्रंथ है। ग्रंथकार श्री केशवाचार्य हैं। लिपिकार श्री गोपाल त्रिपाठी एवं लिपिकाल संवत १६३८ है। लिपिकाल बहुत प्राचीन होने के कारण ग्रंथ काफी महत्वपूर्ण है। दे० सं० सं० ७५५, विषयक्रम संख्या ७१।

चंडी स्तोत्र प्रयोग विधि : आधार—देशीकागज, लिपि—देवनागरी, आकार—३०·८ × १५·४ से., पूर्ण, पत्र सं०—१८. पंक्ति (प्रतिपृष्ठ)—१७, अक्षर (प्रतिपंक्ति)—३४, परिमाण (अनुष्टुप् में)-१०३३, प्राचीन, प्राप्तिसाधन—दान, सं० सं०—२०२७।

**आदि**—ॐ नमो गणेशाय नमः ॥ अथ सामविधिः ॥ ब्राह्मणोऽप्ययः कामयेतपुनः प्रत्याजायेय-मितीत्यपुनर्भवमधिकृत्य तदानुसंधेयोऽस्य मंत्र उक्तः रात्रि प्रपद्येपुनर्भूमयो भूकन्यां

शिखंडिनीं पाशहस्तां युवतीं कुमारिणीमादित्य श्चक्षुषैवात: प्राणायमोमो गंधार्याय: स्नेहाय मनोऽनुज्ञाय पृथिव्यै शरीरमिति ।। अस्य रात्रौ जपमात्रात्सिद्धि: ।।

**अंत**---इति श्रीमदुपाध्यायोपनाम शिवभट्ट सुत सती गर्भज नागोजीय भट्टकृत मार्कंडेय पुराणांतर्गत सप्तशताख्य चंडी स्तोत्र व्याख्याने चंडी स्तोत्र प्रयोग विधि समाप्तम् ।। संवत् १८८१ आश्विन शुदि पूर्णिमा १५ गुरुवा ··· लिखमिदं पुस्तकं चंडी प्रयोगविधानं लक्ष्मणाभिधानेन घृत कौशिक गोत्रेण ··· पुर मध्येवासिना ।। शुभमस्तु ··· ।

**विषय**---(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)---दुर्गा सप्तशती नाम से विश्रुत चंडी-स्तोत्र की व्याख्या एवं उसकी प्रयोग विधि ।

**विशेष ज्ञातव्य**---प्रस्तुत हस्तलेखपूर्ण है। ग्रंथ के किनारे कृमि-कृंतित हैं। लिपिकार लक्ष्मण एवं लिपिकाल संवत् १८८१ है। दे० सं० सं० २०२७, विषयक्रम सं-११८ ।

तंत्र कौमुदी :---आधार-देशी कागज, लिपि-देवनागरी, आकार-२४·७ × १०·५ से०, अपूर्ण, पत्र सं०-१००, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ) १०, अक्षर (प्रतिपंक्ति) ३८, परिमाण (अनुष्टुप् में)-२३७५, प्राचीन, प्राप्तिसाधन-दान; सं० सं०-७४३ ।

**आदि**---श्री गणेशाय नमः ।। आनंदेन त्रिदशतटिनीं मृद्धिविन्यस्य शंभोरर्द्धमध्ये परिजनभंतादवे शूलहस्तं । दृष्ट्वा पीनस्तनमवनतभ्रूनतं वर्द्धमानस्यर्द्धकोपादपरमवतादर्द्धमार्द्धाविकेशं ।। येते तर्कविचार चारु मतयो ये वेद वेदान्तिनो ये केचिद्द्वयोविशुद्धमतयो जानंतितत्वंदते । तत्वं सम्यग् सम्यगेव यदि वा प्रीत्यर्थयेदर्थतितत किंतर्कै रतिपीडनेन गुरुणा पूज्यो गुरुणां क्रमः । वामे मार्गेसरस मतयो दक्षिणो दुर्विलासाः काले काले विदधति मातिं तंत्रमंत्रेषुधीराः । तस्मादस्मिन् सरस विदुषो वेदितुं तंत्र गुप्ता लतान भानतिरधुनातर्क पंचाननस्य ।। गोविंदपंचमसुतो वेदितो जगत्यामत्यादरेणविदिताखिलतंत्रसारः ।। तर्काटवी सरणि संभ्रम साहसिवय पंचाननो विजयते भुविदेवनाथः। राजा गोविंद देवो गजपतिरदिवस्वर्ण सिंहासनार्द्धदत्वा मुद्राः सहपि नव दश वा चारु पट्टांबराणि । अर्वागर्वंतमेकंकविवरमपरं दुर्लभं भूपतीनांपल्यंकंनिः-कलंकं मणि मुकुट वरं तर्क पंचाननेषु ।। दो दर्पेण विजित्य भूपतिभटालभूताधिनाथ विरात्तपोभून्नरनाथ शेष सरणिः श्री विश्वसिंहोमहान् तत् पुत्रो बलवीर्य सौर्यविभवोदार्य्यातिधैर्यादिमानध्यातो चारविचार चारु चरितः श्री मल्लदेवोधुना ।।··· गुरुक्रमेण येत्रेषुपूर्वं सेवासु पूजने । इदानी तंत्र गुप्तानां मंत्राणां विधि रुच्यते ।।

**अंत**---वर्गाद्यं वह्नियुक्तं विधुरति वलितं तत्रयं कूर्च्चं युग्मं लज्जा द्वद्वं च पश्चात् स्मितमुखितघः ठ द्वयं योजयित्वा । मातर्येये जपंति स्मर हर महिले भावयंतः स्वरूपं ते लक्ष्मी लास्य लीला कमलदल दृशः कामरूपा भवंति ।।५।। प्रत्येकं वा त्रयं वा द्वयमपिचपरंवीजमत्यंतगुह्यं त्व नाम्नायो जपि ····· अपूर्ण ।

**विषय**---(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)---बाला, ज्ञानार्णव, त्रिपुरा आदि विभिन्न शाक्त तंत्र-ग्रंथों से ग्रहीत भैरवी देवी के मंत्र, जप, न्यास, पूजा, विधान तथा वलि-क्रम का विशद विवेचन ।

**विशेष ज्ञातव्य**---प्रस्तुत हस्तलेख अपूर्ण है। इसका अंत खंडित है। ग्रंथ के बीच में उपस्थित

पुष्पिका में एक जगह "इति महाराजाधिराजमल्लदेवक मतेश्वर नारायण कारितायां महामहोपाध्याय श्री तर्क पंचानन देवनाथ कृतायां तंत्र कौमुद्यां तांत्रिको त्रिपुरा बाला पटल परिछेद: ।।" से ग्रंथकार श्री तर्कपंचानन देवनाथ जान पड़ते हैं। लिपिकाल आदि के विशेष विवरण उपलब्ध नहीं । दे० सं० सं० ७४३, विषय क्रम सं० १३६ ।

तंत्रसार : आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–२६ × १३से०, अपूर्ण, पत्र संख्या–४१, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) ६, अक्षर ( प्रति पंक्ति )–४५, परिमाण ( अनुष्टुप् छंद में )–१०८, प्राचीन, प्राप्ति–साधन–दान, सं० सं० ५५२ ।

**आदि**–श्रीगणेशायनमः ।। अथ प्रकीर्णकं ।। तत्रादौ पूजायां दिग्निधानं । विष्णुविषयेनारदीये । स्नातः शुक्लाम्बरधरः आचांतः पूर्वदिङमुखं शुद्धासनं समासाद्य भूतोत्सारण माचरेत् । अन्यत्रतु निबंधे ।

**अंत**–इति महामहोपाध्याय श्री कृष्णानंद वागीशभट्टाचार्य विरचिते तंत्रसारे चतुर्थ परिछेदः समाप्तः ।। शुभंभवतु ।।

**विषय**–( पूर्ण विवरण, साहित, प्रारंभ से अंत तक)–'सार समुच्चय, 'मंत्र-तंत्र–प्रकाश, 'यामल' आदि विभिन्न तंत्र के संकलनों से संपुटित, उग्रताराकवच, त्रैलोक्य मोहन कवच, हनुमत्स्तोत्र, बगलामुखी कवचादि, इंद्राक्षी स्तोत्र, बामाचार, योग–क्रिया आदि का विस्तृत निरूपण ।

**विषय ज्ञातव्य**–प्रस्तुत हस्लेख अपूर्ण है । प्रारंभ के ८५ पत्र अनुपस्थित हैं । । इसकी एक पूर्ण प्रति भी है । (दे० क्रम सं० १४२ और सं० सं० ३७६४) । कृष्णानंद नाम के एक अन्य संग्राहक की 'संक्षिप्त तंत्रसार' नाम की एक अपूर्ण पुस्तक मिली है । (दे० विषय क्रम सं० ५६६, सं० सं० ३१६६ ) परंतु दोनों में भिन्नता है । प्रथम में वैष्णव मंत्रों की भी व्याख्या है । इस प्रस्तुत ग्रंथ के संग्राहक श्री महामहोपाध्याय कृष्णानंद वागीश भट्टाचार्य हैं । दे० सं० सं० ५५२ विषय क्रम सं० १४४ ।

तारा पद्धति : आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–२४ × ६.३ से, अपूर्ण, पत्र सं०–२२, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ )–८, अक्षर (प्रतिपंक्ति)– ३१, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान, सं० सं० ६६२ ।

**आदि**–श्री गणेशाय नम : ।। प्रणम्य तारिणीं नित्यां संसारार्णव तारिणीं ।। संक्षेप पद्धति वक्षे शिवयो : प्रिय सूनुना ।। १ ।।

**अंत**–निर्माल्यं सिरसिधृत्वा नैवेद्य जातं शिष्टेभ्यः शिष्येभ्यः स्त्रीभ्यश्चदद्यात् ।। स्वयं किंचित स्वीकार्यात् ।। अस्यपुरश्चरणं लक्ष जपः दशाशं श्वेत पद्मैं होमः ।। शुभं· · · ·अपूर्ण

**विषय**– (पूर्ण विवरण सहित प्रारंभ से अंत तक)–भगवती तारा के पीठस्थापन, मंत्र-जप, न्यासविधि, स्तोत्र एवं सांगोपांग पूजाविधानादि का विवेचन ।

**विशेष ज्ञातव्य**–प्रस्तुत हस्तलेख अपूर्ण है । अंत के पृष्ठ अनुपलब्ध हैं इसी विषय का एक हस्त लेख तारा देवी पद्धति (पूजा विधान) सं० सं० ७५१८ विषय क्रम सं० १५१

पूर्ण है। रचनाकार लिपिकारादि के विवरण ज्ञात नहीं। दे० सं० सं० ६६२ विषय क्रम सं० १५२।

**तारा भक्ति सुधार्णव** : आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–३०·४ × १२·५ से०, अपूर्ण, पत्र सं०–४४०, पंक्ति–(प्रतिपृष्ठ) ७, अक्षर–(प्रतिपंक्ति) ४१, परिमाण (अनुष्टुप् में)–७८८३, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान, सं० सं० ५६१।

**आदि**–श्री गणेशाय नमः सौनासीरमणिप्रवीण जलद्ग्रामाभिराम छवि नृत्यत्पीटपटद्वयैककपट प्रोद्यत्परागा···वंशी वादन कैतवप्रविलसद् गंभीरधीर ध्वनिं वंदे विद्हंमुदामधुलिहं हृत्पद्म मध्यस्थितं १··· × × नाना तंत्राणि विज्ञाय गदाधर गुरोर्मुखात। करोति नरसिंहोयं ताराभक्तिसुधार्णः ·· ··· × × तंत्र ज्ञान सुधां बुधाम्रि सहजातंदेसतीर्थ्येनि जे सप्रेमा मदयोऽनुक नृपतौ शिष्येऽस्य विज्ञेयत ॥ तस्माद्वा ··· भावासिंहाज्ञया ताराभक्ति सुधार्णव वितनुते धीमान्नृसिंहो द्विजः ॥४॥

**अंत**—इति श्री महामहोपाध्याय ठक्कुर श्री नरसिंह विरचिते ताराभक्ति सुधार्णवे एकादशस्तरंगः समाप्तमिति ताराखंड :।

**विषय**—(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)–भगवती तारा के रहस्यमय मंत्रों, अमूल्य कवच एवं स्तोत्रों, बलिदान प्रक्रिया, पीठपूजा एवं यंत्रविधानादि की विस्तृत व्याख्या।

**विशेष ज्ञातव्य**—हस्तलेख के आदि और अंत सुरक्षित हैं। बीच में कई ग्रंथों के स्फुट पत्र उसमें रखे गये हैं। प्रस्तुत हस्तलेख के भी बीच के कतिपय पत्र अनुपस्थित हैं। रचनाकारने अपना नाम ठक्कुर नरसिंह कहा है। इसी नाम का एक अन्य ग्रंथ भी प्राप्त हुआ है जो अपूर्ण है। वह विभिन्न तंत्रों के ग्रंथों से संग्रहीत स्तोत्रों एवं सहस्रनामों का संग्रह है। प्रस्तुत हस्तलेख के किनारे कृमिकृन्तित हैं। हाशिये पर ग्रन्थ से भिन्न विस्तृत पादटिप्पणी है। रचनाकाल उपलब्ध नहीं। दे० विषय सं० सं० ५६१, क्रम सं० १५३।

**ताराभक्ति सुधार्णव** : आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–३२·२ × १५·५सें० अपूर्ण, पत्र-संख्या–१३०, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ)–१०, अक्षर (प्रतिपंक्ति)–३६, परिमाण (अनुष्टुप् में)–२९२५, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान, सं० सं०—५५२।

**आदि**—श्री गणेशाय नमः देव्युवाच ॥ देवेश श्रोतुमिच्छामिरहस्याति रहस्यं कां ॥ तारा विद्या श्रुता देव महाविद्यास्त्वनेकशः ॥१॥ विविधाः साधना देव सर्वभेत्तत्प्रकीर्तितं। उग्रापत्तारिणी देव्यां नाम साहस्रकं शिव ॥२॥ संसूचितं पुरादेव किल मह्यं प्रकीर्तितं। तदेव कथ्यतां देव यद्यहं तव वल्लभा ॥३॥

**अंत**—इति महातंत्रे मत्स्यसूक्ते तारे कल्पे चतुर्थः पटलः ॥४॥ समाप्तश्चायं ताराभक्ति सुधार्णव पुस्तकं ॥····· संवत् १७४६ समय कार्तिक कृष्णपक्ष त्रयोदश्यां दिने लिखायितं सिद्धिः श्री महाराजाधिराज श्री भावसिंह देवेन लिखितमिदं पुस्तकं रूपणि मिश्रेण वांधव प्रदेशे अमर पट्टने ॥···

**विषय**—(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)—भगवती तारा के पूजा विधान, तारा सहस्रनाम, स्तोत्र एवं रहस्यमय कवचों एवं मंत्रों का संग्रह।

**विशेष ज्ञातव्य** –प्रस्तुत हस्तलेख अपूर्ण है। आदि और अंत के कुछ पत्र क्रम से प्राप्त हैं। बीच के अधिकांश पत्र अनुपस्थित हैं। यह एक तंत्र का संग्रह ग्रंथ है। लिपिकार श्री रूपणि मिश्र हैं। तारा भक्ति सुधार्णव' नाम का एक अन्य वृहद् अपूर्ण ग्रंथ प्राप्त हुआ है, जिसके रचनाकार ठक्कुर श्री नरसिंह हैं। उन्होंने भी महाराजाधिराज भावसिंह की आज्ञा से उस ग्रंथ का प्रणयन किया है। दोनों में साम्य नहीं है। अन्य विशेप वृत्त उपलब्ध नहीं। दे० सं० सं० ५५२, विषय क्रम सं० १५४।

तारा रहस्य : आधार–देशी कागज, लिपि,–देवनागरी, आकार–२३·५ × १०· , अपूर्ण, पत्र सं०–५१, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ)–९, अक्षर (प्रतिपंक्ति)–२०, परिमाण (अनुष्टुप् में)–७७५, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान; सं०सं०–५५३।

**आदि**––···दाचार निरतानां चतुर्युजपमानयंति तदुक्तं एक बीरा कल्पे भावनां रहितानां तु क्षुद्रानां क्षुद्र चेतसां चतुर्गुण जपं प्रोक्तः सिद्धये नान्यथाभवेत्····

**अंत**––कापालिके महावज्र महारावे महास्वने। जाड्यां नाशय देवेशि। कालि। कालि नमस्तुते॥ पिंगाग्रैक जटां नमामि सततं लंबोदरीं त्र्यंबकां विद्युत्पुंजनिभावृतां सुललिताना····अपूर्ण।

**विषय**––(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)––भगवती तारा की पूजनपद्धति, महाचीन क्रम, शिवा–बलि-विधान, कुमारीकल्प, वीरसिद्धिविधान, तारास्वरूप एवं उनके स्तव आदि की सूक्ष्म व्याख्या।

**विशेष ज्ञातव्य**––हस्तलेख अपूर्ण है। कुल ५१ पत्र (२४-७४) प्राप्त हैं। ग्रंथ के आदि और अंत दोनों खंडित हैं। रचनाकार तथा लिपिकाल आदि के विवरण अनुपलब्ध हैं। दे० सं० सं० ५५३, विषय क्रम सं० १५५।

दक्षिणामूर्ति संहिता : आधार-देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–२४·६ × १०·१, सं०, पूर्ण, पत्र सं०–६५, पंक्ति (प्रतपृष्ठ)–९, अक्षर (प्रतिपंक्ति)–४५, परिमाण (अनुष्टुप् में)–१६४५, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान, सं०सं०–६७१।

**आदि**–– ॥ श्री गणेशायनमः ॥ श्री गुरुभ्योनमः ॥ श्री मच्छ्री कोश हृदयं पंच सिंहासनात्मकं फलं कल्पलतानां तु पंचरत्न स्फुरत्वकलं। १॥ चतुरायतनानंदि चतुराम्नायकोशगांनित्यानंदिपरं ब्रह्मधाम नौमि सुखाप्तये॥ २॥ श्री देव्युवाच॥ कृपां कुरु महादेव कथायानंदिमंदिरां किं तद्ब्रह्म मया धाम श्रोतुमिच्छामि तत्वतः॥ ३॥

**अंत**––इति श्री दक्षिणामूर्ति संहितायां दमनकारोपण नैमित्तिका विधानं नाम पटल॥॥॥ संवत्स १७२० सतैनामकुअन वादी दुतीआ वान बुधावन के पुस्तक लीप्यते शुभमस्तु सीध्यरस्तो॥

**विषय**––(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)––महालक्ष्मी, अन्नपूर्णा, भैरवी आदि देवियों का पूजनविधान; आत्मानुसंधान विधि, संजवनी पूजनविधि, तंत्र-यंत्रोद्धार, श्री विद्या आदि विभिन्न पटलों का क्रमबद्ध वर्णन।

**विशेष ज्ञातव्य**––प्रस्तुत हस्तलेख पूर्ण है। लिपिकार का नाम अनुपलब्ध है। एवं लिपिकाल

का निर्देश संवत् १७२० है। प्राचीन होने से ग्रंथ महत्वपूर्ण है। दे० सं०सं० ६७१, विषय क्रम सं० १६७।

**शिव तांडव तंत्र** : आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–२६ × १२ से०, पूर्ण, पत्र सं०–२४, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ)–१२, अक्षर–(प्रतिपंक्ति)–४८, परिमाण–(अनुष्टुप् में)–१५१८, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान, सं० सं०–६८६।

**आदि**–···दे···शिवक्ष्यामि परमाद्भुत कारणं यन्नकस्यचिदाख्यातं तत्ते वक्ष्यामि सांप्रतं १ शृणुष्वैकमनाकांते मत्तमातंग गामिनि–नव्य···तथा २ वश्यार्थं भूर्यपत्रे च मोहने रौप्यपत्रकं मारणे लोह पत्रेतु स्तंभनेपैत्तलंभवेत ३

**अंत**–इति यंत्र राजाभिधंयत्रं इति श्री शिवतांडवे सर्व तंत्रोत्तमे दक्षिणामूर्तिपार्वती संवादे नागेन्द्र प्रयाणे षोडश कोष्ठयंत्रलिखन प्रकार कथनं नाम त्रयोदशः पटलः १३ समाप्तः––इदं पुस्तकं शीवा रामेण लिखितं

**विषय**–(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)––मारण, मोहन, उच्चाटन, वशीकरण, विष, भय, लूत, विस्फोटकादि हरण, राजवशीकरण, स्तंभन विद्वेषण, ज्वर हरण आदि विभिन्न अभिलषित वाञ्छाओं की सिद्धि के लिये अनेकों यंत्रों का वर्णन।

**विशेष ज्ञातव्य**–प्रस्तुत हस्तलेख आद्यंत पूर्ण है। लिपिकार एवं लिपिकाल का वर्णन अनुपलब्ध है। ग्रंथ के किनारे कीटों के द्वारा क्षतिग्रस्त हैं। दे० सं० सं० ६८६, विषय क्रम सं० ५५७।

**षोडश नित्यातंत्र (कादिमत)** : आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–२७·७ × १०·६ से० अपूर्ण, पत्र सं०–१६, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ)–१०, अक्षर (प्रतिपंक्ति) ४४, परिमाण (अनुष्टुप् में)–५२३, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान, सं० सं०–८५०।

**आदि**––अनाद्यंतोपराधीनः स्वाधीनभुवनत्रयः ॥ जयत्यविरतोव्याप्तः विश्वः कालो विनायकः ॥ १ ॥ भगवन्सर्व तंत्राणि भवतोक्तानि मे परा ॥ नित्यानां षोडशानां च नव तंत्राणि कृत्स्नशः ॥ २ ॥ तेषामन्योन्य सापेक्षाज्जायते मतिविभ्रमः ॥ तत्सात्तुनिरपेक्षं मे तंत्रं तासां वद प्रभो ॥

**अंत**––भावयेद्वह्नि सूर्येन्दु भूतानिपरमेश्वरि ॥ यपेच्च दशवा········अपूर्ण।

**विषय**––(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)––कादि मत तंत्रानुसार गुरुगरिमा अजपामंत्र 'हंसः' की जपविधि तथा महिमा, तथा षोडशी देवी की पूजा एवं मुद्रा–विधान।

**विशेष ज्ञातव्य**––प्रस्तुत हस्तलेख अपूर्ण है। आदि के पत्र अप्राप्त हैं। रचनाकालादि के विवरण उपलब्ध नहीं। दे० सं० सं० ८५०, विषयक्रम सं० ५६३। इसी नाम से सुभगानंद रचित एक पुस्तक और है जिसपर 'मनोरमा' नाम की टीका है (दे० सं० सं० १७६२ एवं विषय क्रम सं० ५६४) पर यह भी अपूर्ण और जीर्ण।

**संक्षिप्त तंत्रसार** : आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–२५·५ × १२·६ से०, अपूर्ण, पत्र सं०–६१, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ) १०, अक्षर (प्रतिपंक्ति) २१, परिमाण (अनुष्टुप् में)–१६०१, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान, सं० सं०३१६६।

आदि—श्री गणेशाय नमः ।। नत्वा कृष्णपदद्वंद्वं ब्रह्मादि सुरवंदितं ।। गुरुं च ज्ञानदातारं कृष्णानंदेन धीमता ।। तत्तद्ग्रंथगताद्वाक्यान्नानार्थं प्रतिपद्य च ।। सौकर्यार्थं च संक्षेपात्तंत्रसारः प्रत्यन्यते। उच्यते प्रथमं तत्र लक्षणं गुरु शिष्ययोः ।। शांतोदांतः कुलीनश्च विनीतः शुद्धवेशवान् ।। शुद्धाचारः सुप्रतिष्ठः शुचिर्दक्षः सुबुद्धिमान् ।। आश्रमी ध्याननिष्ठच मंत्रतंत्र विशारदः ।। निग्रहानुग्रहे शक्तो गुरुरित्यभिधीयते।। इति गुरुलक्षणं ।

अंत—एषा श्रीः परमा परात्परनमासर्वाथसिद्धिप्रदा, सारात् सारतरा समस्त जगतामुत्पत्ति-भूताशिवा । सेयं ब्रह्मस्वरूपा सकलगुणमयी निर्गुणा निष्प्रपंचा, साक्षात्कामदुघा सुरमुनिनिवहैर्वंदितानंदरूपा । अस्यार्थ : स एवां तोपस्पतेन सांतः षकारः स एवां तो ······· अपूर्ण ।

विषय ( पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक )—प्रस्तुत हस्तलेख में विभिन्न तंत्र-ग्रंथों से जैसे-गौतमीतंत्र, सारसमुच्चय तन्त्रज्ञानार्णव आदि—से संग्रहीत एवं विवेचित दुर्लभ मंत्रों एवं प्रयोगों का विवरण है। भैरवीमंत्र, दुर्वाषा ऋषि की चतुष्कूटा महाविद्या, लोपामुद्रा देवी की उपासना, कामराजविद्या, श्री विद्या जैसे अलभ्य रहस्यों की वृहद् विवेचना भी है। तंत्र से सम्बन्धित देवीरहस्यों के अतिरिक्त हनुमत्साधना ( हनुमत्कल्पान्तर्गत ), गारुड़तंत्र, विष्णु, कृष्ण, राम, भैरव आदि देवों के मंत्र एवं उनकी सिद्धिविधि की भी अच्छी व्याख्या है, जिससे ग्रंथ की महत्ता और बढ़ गई है।

विशेष ज्ञातव्य—हस्तलेख अपूर्ण है। यह तंत्र का संग्रह ग्रंथ जान पड़ता है क्योंकि ग्रंथ के मध्य में अनेक ग्रंथों के नाम उल्लिखित हैं। संग्रहकर्ता ने अपना नाम कृष्णानंद दिया है। अन्य वृत्त उपलब्ध नहीं। दे० क्र० सं० ५६६, सं० सं० ३१६६। तंत्रसार नाम की पुस्तक से (दे० सं० सं० ५५२, क्र० सं० १४) जिसके रचयिता कृष्णानंद वागीश-भट्टाचार्य हैं, वह पुस्तक भिन्न है।

(६) दर्शन—अद्वैतामृत : आधार—देशी कागज, लिपि—देवनागरी, आकार—२२·६ × ५ सें०, पूर्ण, पत्र सं०—२२, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ) १३, अक्षर (प्रति पंक्ति)—४४ परिमाण (अनुष्टुप् में)—८०४, प्राचीन, प्राप्तिसाधन—दान; सं० सं० ६१४।

आदि—श्री दक्षिणामूर्तये नमः ।। अविघ्नमस्तु ।। ।। हरिहर सरस्वती यद्गुरुरीड्यः परमहंसानां ।। स जगन्नाथ पदोत्तर सरस्वतीश शब्द संवेद्यः ।।१।। कर्मदिकं वालंकार सारं वेदांत वारिधेः ।। रचयन्त्यमलं ग्रंथं अद्वैतामृत संज्ञकं ।।२।। आसीद्यतिवरः कश्चिद्विवेकाश्रम संज्ञिकः ।। यत्प्रसादेन वहवो मुक्तिमार्गमुपागताः ।।३।।

अंत—इति श्रीमत् परमहंस परिव्राजकाचार्य हरिहर सरस्वती प्रिय शिष्य परमहंस परिव्राजकाचार्य जगनाथ सरस्वती विरचिते अद्वैतामृते पंचमः कबलः ।। समाप्तोयं-ग्रंथः ।। ।। शके ।। १५०३ वृष संवत्सरे फाल्गुण मासे त्रयोदस्यां भौमवासरे स्वति श्रीमद्विष्णु स्वामि चरस्मरण परायण श्रीमनंत देव सूरि सूनुना नरसिंहेन अनंत भटार्थमिदं पुस्तकं लिखितं सुखं चिरं तिष्णतु ।। शुभमस्तु श्लोक संख्या ।।५८११।। ···

**विषय**––(पूर्ण विवरण सहित, प्रारंभ से अंत तक)–अद्वैतमत का निरूपण ।

**विशेष ज्ञातव्य**––प्रस्तुत् हस्तलेख पूर्ण है। रचनाकार श्री जगन्नाथ सरस्वती हैं। लिपिकाल सवत् १६८० होने से पुस्तक अत्यंत प्राचीन है, अतः महत्वपूर्ण है। अन्य विशेष वृत्त उपलब्ध नहीं। दे० सं० सं० ६१४, विषय क्रम सं० १३।

**आत्मज्ञान** : आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–२३·१×८·६ से० मी०, अपूर्ण, पत्र सं०–२६, पंक्ति–(प्रतिपृष्ठ)–८, अक्षर (प्रति पंक्ति)–३८, परिमाण (अनुष्टुप् में)५७६, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान, सं० सं०–२६११।

**आदि**––···कृत मंगलाचरणे ग्रंथमारभमाणो विषयाद्यनुबंधनार्थं दर्शन्तुदेशं प्रतिजानीते। आत्मज्ञानेति। आत्मनोनिरूप चरितस्वरूपस्य––प्रतीचोज्ञानमित्युक्ति प्रकरणविषयात्वंसद्योच्यते। तेन विषयविषयिभावः सम्बन्धोपि तस्य सूचितोऽवदितव्यः।

**अंत**––इति श्रीमत्परमहंस परिव्राजकाचार्य श्रीशुद्धानंदपूज्यपादशिष्य भगवदानंद ज्ञान विरचितात्मज्ञानटीका समाप्ताः ॥ ॥ श्री संवत् १५६४ वर्षे पौष शुदि दशविदिने लिखितमिदं ॥ श्रीः ॥ यादृशं पुस्तके द्रष्टं तादृशं लिखितं मया ॥ यदि शुद्धमशुद्धं वा ममदोषानदीयते ॥ लेखपाठया ॥ श्रीः ॥ श्रीः ॥ कल्याणमस्तु ॥ शुभमस्तु ॥

**विषय** ( पूर्ण विवरण सहित आरंभ से अंत तक )––वेदांत दर्शन की मान्यताओं का निरूपण)

**विशेष ज्ञातव्य**––प्रस्तुत हस्तलेख १ से ४ खंडों में प्रथम पृष्ठ के अतिरिक्त पूर्ण है। यह मूल ग्रंथ की संस्कृत टीका है। टीकाकार आनंदज्ञान अथवा ज्ञानानंद हैं। लिपिकाल संवत् १५६४ है। प्राचीनता के कारण ग्रंथ महत्वपूर्ण है। सं० सं० २६११, दे०क्र० सं० ५८।

**आलोक दर्पण (प्रत्यक्ष खंड)** : आधार–देशी, कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–२८·४ ×१ ·६ से० मी०, पूर्ण, पत्र सं० १८१, पंक्ति ( प्रति पृष्ठ ) १३, अक्षर (प्रति पंक्ति ) ४६, परिमाण ( अनुष्टुप् में )–७२०६, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान, सं० सं०–५१८४।

**आदि**––॥ श्री गणेशाय नमः ॥ ॥ शंकर जगदंबिकयोरंके पंकेन खेलंतं। लंबोदरभवलंबे यंवेद न तत्वतो वेदः। अत्र श्लोकानां व्याख्या टीकाकृता सुकरत्वादुपेक्षिता सावै वं प्रारिक्षित विध्न विघातकं पुरभिन्नमस्कार रूपं मंगलं शिष्य शिक्षायै निबध्नाति गुणेति। सत्वरजस्तमो रूपान् गुणानतो गुणातीतः।

**अंत**––विधाय विदुषीधात्यै प्रत्यक्षालोक दप्पणं। श्री गोपाले महेशेन तस्या कारि समप्पणं ॥ ॥ इति श्री महेश बक्कुर विरचिते आलोक दर्प्पणे प्रत्यक्ष खंडः समाप्तः ॥ ॥ शुभ मस्तु ॥ संवत् १६४६ समये कार्तिक वदि १ मंगल वासरे लिषितं वाराणस्यां जगदीस ब्राह्मणेन ॥ श्री विश्वनाथाय नमः ॥ ॥

**विषय** ( पूर्ण विवरण सहित प्रारंभ से अंत तक )––न्याय दर्शन के चार प्रमाणों में से प्रत्यक्ष खंड की विस्तृत विवेचना।

**विशेषज्ञातव्य**—प्रस्तुत हस्तलेख आद्यंत पूर्ण है और यह 'चिंतामणि' के प्रत्यक्ष खंड का सुव्यस्थित भाष्य है। ग्रंथकार श्री महेशठक्कुर एवं लिपिकार श्री जगदीश हैं। लिपिकाल सं० १६८६ होने से ग्रंथ प्राचीन एवं महत्वपूर्ण है। दे० सं० सं० ५१८४, क्रं० सं० ७४।

कुसुमांजलि विकास : आधार—देशी कागज, लिपि—देवनागरी, आकार— ८·७ × १०·५ से० मी०, अपूर्ण, पत्र सं० १४०, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ)—९, अक्षर (प्रतिपंक्ति) ४५, परिमाण—(अनुष्टुप् में)—३५९४, प्राचीन, प्राप्तिसाधन—दान, सं० सं० ५३३३।

**आदि**— × × × मीचीनत्व परत्वेन नत्र्यास्तात्पर्यग्राहकत्वेन सत्तुल्यमिवार्थकत्वेनबोप × × × × योपि अस्य क्षोणि पतेरित्यादित्वाहुर्यः शाब्दबोधस्तत एव चमत्कारादि + + + ध्य-सिद्धेरभावात्··· (प० सं० १३, इसके पहले का खंडित)।

**अंत**—तथा च श्रवणं कीर्तनं विष्णो स्मरणंपादसेवनं अर्चनं वंदनं दास्यं सख्यमात्म निवेदनं इति नवधाविभक्त भक्त्यैक देशो लखो भवित सामान्यं बोधयन भक्ति याचे इत्येवमर्थ प्रतिपादयतीत्यपरस्य। विशिष्ट फलत्वा भावादित्यपरे॥ याम्या इति प्रयोगस्तुयागीपुमाधव इति विग्रहे तत्रसाधु १०॥ इति गोपीनाथ मौनिनः कृतौ कुसुमांजलिविकासे पंचमः संपूर्णः॥ शुभमस्तु॥ संवत १७१० रामयजदी छठी लिषितं अजोध्या कायस्थेन शीवपुर नीवाशीनां विंदुमाधव निकटे गृहे पुस्तकं पठनार्थं·······।

**विषय**—(पूर्ण विवरण सहित प्रारंभ से अंत तक)—न्याय दर्शन के सिद्धांतों का विविध विधि निरूपण।

**विशेष ज्ञातव्य**—प्रस्तुत हस्तलेख आद्यंत पूर्ण नहीं है। पत्र सं० १ से १२ तक अप्राप्त है। ग्रंथकार श्री गोपीनाथ मौनी एवं लिपिकार श्री अयोध्या कायस्थ हैं। लिपिकाल के सं० १७१० होने से ग्रंथ प्राचीन एवं महत्वपर्ण है। पत्र संख्या १३ का दाहिना किनारा जीर्णता के कारण खंडित है। पुस्तक की कुछ अन्य विशेषताओं में से एक यह भी है—कहीं कहीं विशुद्ध साहित्यिक उद्धरणों के द्वारा विषय वस्तुएँ स्पष्ट की गई हैं। दे० क्रम सं० ६६, सं० सं० ५३३३।

तत्वचिंतामणि (अनुमान खंड) : आधार—देशी कागज, लिपि—देवनागरी, आकार— २५·७ × ११·१ से०, पूर्ण, पत्र सं —१५५, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ)—१२, अक्षर प्रति पंक्ति ४६, परिमाण (अनुष्टुप् में)—५३४८, प्राचीन, प्राप्तिसाधन—दान, सं० सं० १७५।

**आदि**—॥ श्री गणेशाय नमः॥ श्री विश्वेशो जयति॥ अमुष्मिन्नेता वत्यरिचित तत्वार्थ गहने प्रसंगेमिथ्यम्यहह परिहासैकफलकः॥ तथापि श्री गौरी परिवृट पदांभोज युगलेन मग्ना भक्तिश्चेत्कथय किमशक्यंत्रिजगति॥ १॥ अनुमान परिछेदेतत्व चिन्तामणेरयं॥ पितृव्य हरिमिश्रोणेदिष्टो भावः प्रकाश्यते॥२॥ प्रत्यक्षानंतर मनु मानस्योद्दिष्टत्वात्तल्लक्षणानंतरमनुमानलक्षणंभियत इत्याह।

**अंत**—न चैवमव्याप्ति शंका अंत्यदुःख प्रागभावकालीनत्वानुपांत्यस्येति भावः॥ असौ दुःखध्वंसः नत्र प्रकृतः तस्यातीतत्वाभावेन ध्वंसा संभवादित्यवधेयं॥ इति श्री महामहोपाध्याय

जयदेव मिश्र विरचितो अनुमानखंडालोकः संपूर्णः ॥...... संवत १६६६ समए चैत्र सुदि दशमी शुभदिने विश्वेश्वर संनिधाने ग्रंथ समाप्त ॥ शुभमस्तुः ॥

**विषय**–(पूर्ण विवरण सहित आदि से अंत तक)–न्यायशास्त्र के अनुमान खंड की व्याप्ति, समवेत समवायादि भेदों सहित विस्तृत प्रामाणिक व्याख्या ।

**विशेषज्ञातव्य**–ग्रंथ बहुत ही प्राचीन है। इसका लिपिकाल संवत् १६६६ है। महामहोपाध्याय जयदेव मिश्र इसके टीकाकार हैं। रचनाकाल और प्रामाणिकता की दृष्टि से ग्रंथ महत्वपूर्ण है। हस्तलेख पूर्ण है। मध्य के पत्र सील से ग्रस्त हैं। ग्रंथ के प्रणेता पं० गणेश उपाध्याय हैं। दे० क्रम संख्या १३८, सं० सं० १७५।

तत्वदीपिका : आधार–देशीकागज, लिपि–देवनागरी, आकार–२७ × ७.५ से; अपूर्ण, पत्र सं०–६४, पंक्ति ( प्रतिपृष्ठ ) ७, अक्षर (प्रतिपंक्ति) ५१। परिमाण (अनुष्टुप् में )–२ ६७, प्राचीन प्राप्तिसाधन–दान सं० सं०–१६४८।

**आदि**—श्री गणेशाय नमः ॥ सरस्वत्यै नमः ॥ स्तंभाभ्यंतर गर्भभाव निगद व्याख्या तत द्वैभवोयः पांचानन पांचजन्य वपुषा वादि श्रुतिश्चान्यतः प्रल्हादा निहितार्थतत्क्षणमिल दृष्ट प्रमाणं हरिः सोव्याद्वः शरदिन्दु सुन्दर तनु : सिंहाद्रिचूड़ामणिः ॥ १ ॥ ज्योतिर्यद्दाक्षिणा मूर्त व्यास शंकर शब्दितं । ज्ञानोत्तमाख्यं तद्वंदे सत्यानंद यदोदितम् ॥ २ ॥ विप्रतिपत्तिव्रातध्वांतं तध्वं स प्रगद्भमलः ॥ क्रियते चित्सुख मुनिनाप्रत्यक्तत्व प्रदीपिका विदुषां ॥ ३ ॥

**अंत**—इति श्री मत्परमहंस परिव्राजकाचार्य ज्ञानोत्तमाख्य पूज्यपाद शिष्य श्री चित्सुखमुनि विरचितायां तत्वदीपिकायां प्रथम परिच्छेद.......... ॥ संवत १५८१ समये अश्विन प्रथम पक्ष पंचम्यां लिखितमिदं.......

**विषय** ( पूर्ण विवरण सहित प्रारंभ से अंत तक )—न्याय दर्शन के सिद्धांतों का निरूपण ।

**विशेष ज्ञातव्य**—प्रस्तुत हस्तलेख पूर्ण है। रचनाकार श्रीचितसुखमुनि हैं। लिपिकाल संवत् १५८१ है। ग्रंथ अत्यंत प्राचीन है, अतः महत्वपूर्ण है। (दे० क्र० सं० १४३, सं० सं० १६४८) इसका द्वितीय परिच्छेद भी चित्सुखमुनि जी द्वारा रचित है जो सं० १८४० का है ( दे० क्र० सं० १४८), सं० सं० ६७३४। यह ग्रंथ अन्य लेखकों द्वारा भी लिखा गया है जिनमें रामकृष्ण, अखण्डानन्द और जयतीर्थ प्रमुख हैं।

तर्कभाषा :—आधार–देशी कागज, लिपि–देवनागरी, आकार–१८.६ × ८.४ से० मी०, अपूर्ण, पत्र सं०–२६, पंक्ति (प्रतिपृष्ठ )–१२, अक्षर (प्रतिपंक्ति)–३७, परिमाण (अनुष्टुप् में)–७२२, प्राचीन, प्राप्तिसाधन–दान,

**आदि**—श्री मद्रारामाय नमः ॥ श्री जानक्यै नमः ॥ गजाननाय महसे प्रत्यूहतिमिरछिद ॥ अपार करुणापूर तरंगित दृशे नमः ॥ नमामि परमात्मानं स्वतः सर्वाथ... दिनं । विद्यानामादि वक्तारं निमित्तं जगत्तमपि ॥२॥ प्रारिप्सितस्य ग्रंथस्य प्रेक्षावदुपादित्साप्रयोजिकामभिमतफलसाधनतामभिधायश्रोतृबुद्धि मनुकूलयन् वर्तिष्यमाणमवार्थमग्रे दर्शयति ॥ निश्श्रेयस फलं प्राहुर्येषांतचावधारणं प्रमाणादि पदार्थ स्वलक्ष्यंते नाति विस्तरमिति ॥

